# RAJ-BHASHA.

*A GUIDE TO THE ART OF WRITING AND SPEAKING ENGLISH CORRECTLY.*

—ooo—

**Complete in three Parts.**

COMPILED FROM
VARIOUS STANDARD WORKS.

---

## राजभाषा ।

अङ्गरेजी सीखने, लिखने और बोलने की सरल पुस्तक ।

---

श्रीउपेन्द्रनाथ मुखोपाध्याय द्वारा

प्रकाशित ।

---

तृतीय संस्करण ।

1908



---

मूल्य ॥) बारह आने ।

# भूमिका ।

अङ्गरेज हमारे राजा हैं, इस लिये उनकी भाषा हमारी "राजभाषा" ( State or Royal Language ) है । राजभाषा बिना सीखे किसी विषयमें भी प्रतिष्ठा नहीं मिल सकती। सामान्य व्यवसाय करना हो, तो उसमें भी राजभाषाका जानना बहुत ही प्रयोजनीय है। जैसे यहां पर मुसलमानी राज्यके समय बहुतेरे फारसी अरबीके शब्द हमारी भाषामें मिल गये, उसी प्रकार अब अङ्गरेजी राज्यमें कितनेही अङ्गरेजीके शब्द हमारी भाषामें मिले तथा मिल रहे हैं; इस लिये अङ्गरेजी भाषाका सीखना बहुत ही आवश्यकीय है। जिससे अङ्गरेजी भाषा सहजमें सीखी जा सके उस ही उपायको प्रदर्शित करना इस पुस्तकके बनानेका मुख्य उद्देश्य है, और इसही निमित्त इसका "राजभाषा" नाम रखा गया है।

इस पुस्तकमें अक्षर परिचय A. B. C. से आरम्भ करके हिज्जे Spelling करना, इबारत Sentence रचना, विशद-रूपसे हिन्दी भाषाका अङ्गरेजीमें तर्जुमा ( Translation ) करने की रीतिका बोध कराने की कोशिश की गई है। अनेक तरहके Phrase और Verbके दृष्टान्त सहित अर्थ, भिन्न भिन्न Parts of Speech के व्यवहार करनेकी रीति, सर्कारी और सौदागरी आफिसोंके चिट्ठीपत्रों प्रभृति सम्बन्धीय रीतियां चिट्ठी लिखने के नियम, ( letter ) और Application or petition लिखनेकी धारा, प्रबन्ध ( Essay ) रचना करनेकी रीति भी प्रदर्शित हुई है। विविध साङ्केतिक चिन्ह (Abbreviation) के वाक्यार्थ और साधारणतः जो सब Latin, Greek word तथा phrase व्यवहृत होते हैं, उनके अर्थोंका परिचय दिया गया है। परिशेषमें अङ्गरेजी भाषामें बातचीत करनेके

सेगींके भी लिखे हैं। इस लिये ऐसी आशा की जा सकती है कि प्रथम शिक्षार्थियों वा साधारण लोगोंसे लगाय प्रवेशिका (Entrance) श्रेणी पर्य्यन्तके विद्यार्थी लोग इसके द्वारा विशेष फायदा उठा सकेंगे।

यद्यपि आजकल अङ्गरेजी शिक्षा देनेकी हिन्दीमें इधर उधर एकाध पुस्तक देखी जाती है, किन्तु "राजभाषा" को ही इस विषयमें प्रथम पथ प्रदर्शक कहना होगा। शिक्षक विद्यार्थी विशेष करके अङ्गरेजी भाषानभिज्ञ लोगोंको राजभाषा पर ही पूरी श्रद्धा है, इस कारण थोड़े ही समयके बीच केवल बङ्गभाषामें ही इसके तेरह-संस्करणके बीच १२५००० सफा भावसे भी ज्यादे पुस्तक बिक गई। साधारण पाठ्य कोई पुस्तक भी "राजभाषा" के सदृश ज्यादे नहीं बिकी,—यही साधारणके लोगोंकी श्रद्धा और हमारे श्रम सफलताका प्रकाशमान परिचय है। हम आशा करते हैं कि, इस हिन्दी "राजभाषा" के द्वारा हिन्दुस्तानियोंको भी बङ्गालियों की भांति अङ्गरेजी भाषाकी पूरी लियाकत होगी— इस पुस्तकके द्वारा यह उद्देश्य सिद्ध होनेसे हम अपना परिश्रम सफल समझेंगे। हर्षका विषय है कि, इस पुस्तक की प्रथमावृत्तिमें हिन्दी भाषाके प्रेमीलोगोंने हाथो हाथ पुस्तके खरीद कर हमें अधिक उत्साहित किया, इस लिये इसबार हम पुस्तकमें बहुत सी उपयोगी बातें सन्निवेशित कर दी गयी हैं। कीमत केवल ॥) बारह आने ही है।

कलकत्ता।
१३१५ आषाढ़।
सन १९०८ ई०।

विनीत
श्रीउपेन्द्र नाथ मुखोपाध्याय

# RAJ-BHASHA.

---

## PART I

## प्रथम खण्ड ।

---

"Raj-bhasha" (राजभाषा)—अङ्गरेज हमारे देशके राजा हैं वे जिस भाषामें बातचीत करते हैं, वही हमारी राजभाषा है। उस भाषा (अङ्गरेजी बोली) की शिक्षाकी रीति इस पुस्तकमें वर्णित होनेसे इसका "राजभाषा" नाम है।

---

### CHAPTER I

### प्रथम अध्याय ।

अङ्गरेजीमें छब्बीश अक्षर हैं। एक एक अक्षरको letter (लेटर) कहते हैं, A से Z तक सब letter को एकत्रमें Alphabet (ऐलफाबेट) कहते हैं। Alphabet का हिन्दीमें "वर्णमाला" नाम है। A, B, C क्रमवाले अक्षरको बड़े अक्षर वा Capital letter (कैपिटेल लेटर) और a, b, c रूपवाले अक्षरोंको छोटे अक्षर वा Small letter (स्मोल लेटर) कहते हैं। *a*, *b*, *c* रूपके टेढ़े अक्षरोंको Italic (इटैलिक) अक्षर कहते हैं।

अङ्गरेजी अक्षर।

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| A | a | ए | B | b | बी | C | c | सी |
| D | d | डी | E | e | ई | F | f | एफ़् |
| G | g | जी | H | h | एच् | I | i | आई |
| J | j | जे | K | k | के | L | l | एल् |
| M | m | एम् | N | n | एन् | O | o | ओ |
| P | p | पी | Q | q | क्यू | R | r | आर् |
| S | s | एस् | T | t | टी | U | u | य्यू |
| V | v | भी | W | w | डवल्यू | X | x | एक्स् |
| Y | y | वाइ | Z | z | ज़ेड्। | | | |

---

THE FIGURES ( फिगरस् ) अङ्क।

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 |
| वन् | टू | थ्री | फ़ोर |
| 5 | 6 | 7 | 8 |
| फ़ाइव् | सिक्स् | सेविन् | एट |
| | 9 | 10 | |
| | नाइन | टेन। | |

देवनागरी वर्णमाला अङ्गरेजी अक्षरोंमें लिखना हो, तो इस प्रकार लिखना होता है।

## स्वर-वर्ण।

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | a | आ | a´ | इ | i | ई | ee, i |
| उ | u´ | ऊ | oo | ए | e´ | ऐ | ai |
| ओ | o | औ | au | अं | n, ng | अः | ah |

---

## व्यञ्जन-वर्ण।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क | k | ख | kh | ग | g | घ | gh | ङ | ng |
| च | ch | छ | chh | ज | j | झ | jh | ञ | n |
| ट | t | ठ | th | ड | d | ढ | dh | ण | n |
| त | t | थ | th | द | d | ध | dh | न | n |
| प | p | फ | ph | ब | b | भ | bh | म | m |
| य | y | र | r | ल | l | व | v, w | | |
| श | sh | ष | sh | स | s | ह | h | | |
| क्ष | ksh | ं | n | य | y. | | | | |

"ड़" और "ढ़" इन दोनो अक्षरोंको "d" और "dh" अक्षर से लिखते हैं जैसे—Panday पांडे, Mudha मूढ़ इत्यादि।

"य" "व" और "्र" लिखना हो तो "य" y से "व" w अथवा v से और "्र" r से लिखना होता है। जैसे Syam स्याम, Dwaraka द्वारका, Prannath प्राणनाथ इत्यादि।

c और g ये दोनों अक्षर जब a, o, u, l, r, t अक्षरके पहिले रहते हैं तब "क" और "ग" की भांति बोले जाते हैं।

# CHAPTER II.

# दूसरा अध्याय।

## वर्ण-विभाग।

अङ्गरेजी अक्षर सब दो हिस्से में बंटे हैं;—Vowel (वऊएल) "स्वर-वर्ण" और Consonant (कौन्सोनैण्ट) "व्यञ्जन-वर्ण"।

देवनागरीमें जैसे अ, आ, इ, ई इत्यादि स्वर-वर्ण हैं, अङ्गरेजीमें भी वैसे ही कई एक स्वर-वर्ण हैं. और देवनागरीमें जैसे क, ख, ग, घ प्रभृति कई एक व्यञ्जन-वर्ण हैं, अङ्गरेजीमें भी वैसेही कई एक व्यञ्जन-वर्ण हैं।

## स्वर-वर्ण।

a, e, i, o, u अक्षरोंको vowel (वऊएल) स्वर-वर्ण कहते हैं। w और y किसी शब्दके आदिमें न रहके अन्य स्थलमें रहनेसे vowel (वऊएल) स्वर-वर्ण होते हैं।

स्वर-वर्णोंके अलग अलग उच्चारण—

A

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| A | शौर्ट | (ऐ, आ) | जैसे— | pad | पैड pass पास् |
| " | लौङ्ग | (ए) | " | take | टेक् |
| " | निहल् | (आ) | " | bar | बार् |
| " | ब्रड | (आ, औ) | " | ball | बल, बौल् |
| " | | (ऑा) | " | was | वाज् |
| " | " | | | | |

E

E छोटी ( ए ) जैसे—bed बेड
" लम्बी ( ई ) " —me मी
" मिश्रित ( अ ) " her हर्

I

I छोटी ( इ ) जैसे—hid हिड्
" लम्बी ( आइ ) " mind माइन्ड्

O

O छोटी ( ऑ ) जैसे—rod रॉड्
" ( अ ) " love लव्
" लम्बी ( ओ ) " sole सोल
" मिश्रित ( ऊ ) " lose लूज्

U

U छोटी ( अ ) जैसे—bud बड
" लम्बी ( यू ) " tube ट्यूब्
" मिश्रित ( उ ) " pull पुल्
" " ( ऊ ) " rule रूल
" " ( ए ) " bury बेरि

Y

Y छोटी ( इ ) जैसे—system सिस्टम
" लम्बी ( आइ ) " by बाइ

## व्यञ्जन-वर्ण।

a, e, i, o, u के सिवाय और सब अक्षरोंको consonant (कौन्सोनैण्ट) व्यञ्जन वर्ण कहते हैं।

व्यञ्जनवर्णके उच्चारण इस प्रकार हैं :—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| B | C | D | F | G | H |
| ब् | क्, स् | ड् | फ् | ग्, ज् | ह |
| J | K | L | M | N | P |
| ज् | क | ल् | म् | न् | प् |
| Q | R | S | T | V | W |
| क् | र् | स, ज् | ट् | व् | व् |
| | X | Y | Z | | |
| | क्स् | य् | ज् | | |

---

## युक्त अक्षर।

अङ्गरेजीमें युक्त अक्षर नहीं हैं, तब कई एक विशेष विशेष वर्ण एक साथ बैठके भिन्न रूपसे उच्चारण होते हैं; जैसे—ch (च् ख्), dh (ढ), ff (फ्फ्) fi (फि, फाइ), fl (फ्ल), gh (घ्) ph (फ्), sh (श), th (थ, द), ffi (फ्फि) इत्यादि। इनके सिवाय æ œ ये दो युक्त अक्षर हैं। इन्हें Dipthong (डिपथौंग्) कहते हैं। जैसे—Phœnix (फिनिक्स्) इत्यादि।

हिन्दी में जो अक्षर द्वित्व होते हैं उन्हें अङ्गरेजीमें भी द्वित्व लिखना होता है। जैसे—प्रसन्न Prasanna, प्रफुल्ल Prafulla; ज्ञानचन्द्र Jnanchandra, आनन्द Ananda; मुक्ति Mukti, अपूर्व Apurva.

# CHAPTER III.
# तीसरा अध्याय।

---

## शब्द और शब्दांश।
## SYLLABLES OF TWO LETTERS

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ba | be | bi | bo | bu | by |
| बे | बी | बाइ | बो | ब्यू | बाई |
| ca | ce | ci | co | cu | cy |
| के | सी | साइ | को | क्यू | साई |
| da | de | di | do | du | dy |
| डे | डी | डाइ | डो | ड्यू | डाई |
| fa | fe | fi | fo | fu | fy |
| फे | फी | फाइ | फो | फ्यू | फाई |
| ga | ge | gi | go | gu | gy |
| गे | जी | जाइ | गो | ग्यू | जाई |
| ja | je | ji | jo | ju | jy |
| जे | जि | जाइ | जो | ज्यू | जाई |
| ma | me | mi | mo | mu | my |
| मे | मी | माइ | मो | म्यू | माई |
| pa | pe | pi | po | pu | py |
| पे | पी | पाइ | पो | प्यू | पाई |
| qa | qe | qi | qo | qu | qy |
| क्वे | क्वी | क्वाइ | क्वो | क्यू | क्वाइ |
| ta | te | ti | to | tu | ty |
| टे | टी | टाइ | टो | ट्यू | टाइ |

## SYLLABLES OF FOUR LETTERS

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| spra | spre | spri | spro | spru |
| स्प्रे | स्प्रि | स्प्राइ | स्प्रो | स्प्रू |
| phra | phre | phri | phro | phru |
| फ्रे | फ्रि | फ्राइ | फ्रो | फ्रू |
| scra | scre | scri | scro | scru |
| स्क्रे | स्क्रि | स्क्राइ | स्क्रो | स्क्रू |

| | | |
|---|---|---|
| Go up | ( गो अप् ) | ऊपर जाओ। |
| Do it | ( डू इट् ) | यह करो। |
| I am in | ( आइ ऐम इन् ) | मैं भीतर हूं। |
| I try | ( आइ ट्राइ ) | मैं कोशिश करता हूं। |
| We cry | ( वी क्राइ ) | हम रोते हैं। |
| We go up | ( वी गो अप् ) | हम ऊपर जावें। |
| A fly, | ( ए फ्लाइ ) | ऐक मक्खी। |
| The sky | ( दि स्काइ ) | वह आकाश। |
| Is he to go ? | ( इज् ही टु गो ) | वह जानेको है। |

---

## VOWEL SOUNDS.

स्वरका भेद अर्थात् ह्रस्व उच्चारण।

a ऐ

| | |
|---|---|
| Bad (बैड्) | Fan (फैन्) |
| Sad (सैड) | Can ( कैन् ) |
| Cat (कैट) | Man ( मैन् ) |
| Rat (रैट् ) | Pan (पैन्) |
| Hat (हैट) | Ran (रैन्) |

A fat cat ( ए फैट कैट् ) एक मोटी बिल्ली।
It is my hat ( इट् इज् माई हैट ) यह मेरी टोपी है।
It is a fan ( इट् इज ए फैन ) क्या यह एक पंखा है।
A rat in the pan ( ए रैट् इन दि पैन् ) उस कड़ाहीमें एक चूहा है।

---

e—ए

| | |
|---|---|
| Bed ( बेड् ) | Ten ( टेन् ) |
| Ret ( रेट् ) | Men ( मेन् ) |
| Led ( लेड् ) | Hen ( हेन् ) |
| Fed ( फेड् ) | Pen ( पेन् ) |
| Keg ( केग् ) | Ken ( केन् ) |
| Pet ( पेट ) | Fen ( फेन् ) |

---

Go to bed ( गो टू बेड् ) बिछौने पर जाओ, या जाओ सोओ।
My cap is red ( माई कैप् इज रेड् ) मेरी टोपी लाल है।
It is my pen ( इट् इज् माई पेन् ) यह मेरी कलम है।

---

i—इ

Bid ( बिड् ) ( पिन
Big ( बिग ( वि
Dig ( डिग ( वि
F ( फिग् ( वि
( पिग् ) (

A band is in his hand ( ए बेण्ड् इज् इन् हिज् हैण्ड ) उसके हाथमें एक फीता है।

The duck is in the pond ( दि डक् इज् इन् दि पौण्ड् ) वह वत्तक तालावमें है।

Syam had a black cat ( श्याम् हैड् ए ब्लैक केट् ) श्यामकी एक काली बिल्ली थी।

He fed it with milk ( हि फेड इट विथ् मिल्क ) वह उसे दूध पिलाता था।

It ran a dog and fell in to the well ( इट् रैन् ए डौग् एण्ड फेल् इन् टू दि वेल् ) वह एक कुत्ताकी तरफ दौड़ी और इस कुआमें गिर गया थी।

---

स्वरका लौंग अर्थात् दीर्घ उच्चारण।

a—ए

| | | | |
|---|---|---|---|
| Face | ( फेस् ) | Shame | ( शेम ) |
| Made | ( मेड् ) | Lame | ( लेम् ) |

e—ई

| | | | |
|---|---|---|---|
| Eve | ( ईभ् ) | These | ( दीज् ) |
| Complete | ( कम्प्लीट ) | Concret | ( कांक्रीट् ) |

i—आई

| | | | |
|---|---|---|---|
| Bite | ( बाइट् ) | Kite | ( काइट् ) |
| Mind | ( माइण्ड् ) | Kird | ( काइ[illegible] ) |

| | | | |
|---|---|---|---|
| Fled | ( फ्लेड ) | Bell | ( बेल ) |
| Shred | ( श्रेड् ) | Well | ( वेल् ) |
| Crept | ( क्रपट ) | Length | ( लेंथ् ) |
| Theft | ( थेफ्ट् ) | Depth | ( डेपथ ) |
| Brim | ( ब्रिम् ) | Hill | ( हिल् ) |
| Slip | ( स्लिप् ) | Miss | ( मिस् ) |
| Strict | ( स्ट्रिक्ट् ) | Pinch | ( पिञ्च् ) |
| Thrift | ( थ्रिफ्ट् ) | Drink | ( ड्रिङ्क् ) |
| Crop | ( क्रौप् ) | Toss | ( टौस् ) |
| Rock | ( रौक् ) | Scoff | ( स्कौफ् ) |
| Strong | ( स्ट्रौङ्ग ) | Corn | ( कौर्न् ) |
| Throng | ( थ्रौङ्ग ) | North | ( नौर्थ् ) |
| Shut | ( शट् ) | Luck | ( लक् ) |
| Drum | ( ड्रम् ) | Puff | ( पफ् ) |
| Blush | ( ब्लश् ) | Thrust | ( थ्रस्ट् ) |
| Trunk | ( ट्रङ्क् ) | Drust | ( ड्रस्ट् ) |

That is my clock (दैट इज् माई क्लौक) यह मेरी घड़ी है

A ran is on the rock ( ए रैन् इज् औन् दि रौक् ) एक भेड़ा उस पाहाड़के उपर है ।

Keep the pin in the box ( कीप् दि पिन् इन् दि बौक्स् पालपीन सन्दुकमें रक्खो ।

Do not ring the bell ( डू नट् रिङ्ग दि बेल् ) घण्टा मत बजाओ ।

He has a bad luck ( हि हैज् ए बैड् लक् ) उसकी भाग्य खराब है ।

A band is in his hand ( ए बेण्ड् इज् इन् हिज् हैण्ड ) उसके हाथमें एक फीता है।

The duck is in the pond ( दि डक इज् इन् दि पौण्ड् ) वह बत्तक तालावमें है।

Syam had a black cat ( श्याम् हैड् ए ब्लैक केट् ) श्यामने एक काली बिल्ली थी।

He fed it with milk ( हि फेड इट विथ मिल्क ) वह उसे दूध पिलाता था।

It ran a dog and fell in to the well ( इट् रैन् ए डौग् एण्ड फेल् इन् टू दि वेल ) वह एक कुत्ताकी तरफ दौड़ी और इस कुव्यामें गिर गयी थी।

---

स्वरका मौग अर्थात् दीर्घ उच्चारण।

a—ए

| | | | |
|---|---|---|---|
| Face | ( फेस ) | Shame | ( शेम ) |
| Made | ( मेड् ) | Lame | ( लेम् ) |

e—ई

| | | | |
|---|---|---|---|
| Eve | ( ईभ ) | These | ( दीज् ) |
| Complete | ( कम्प्लीट ) | Concret | ( कांक्रीट् ) |

i—आई

| | | | |
|---|---|---|---|
| Bite | ( बाइट ) | Kite | ( काइट ) |
| Mind | ( माइण्ड् ) | Kind | ( काइण्ड ) |

o—ओ

| | | | |
|---|---|---|---|
| Gold | ( गोल्ड् ) | Bone | ( बोन् ) |
| Told | ( टोल्ड् ) | Home | ( होम् ) |

u—यू

| | | | |
|---|---|---|---|
| Tube | ( ट्यूब् ) | Lute | ( ल्यूट ) |
| Tune | ( ट्यून् ) | Use | ( यूज् ) |

स्वरका मध्यम उच्चारण।

a—आ

| | | | |
|---|---|---|---|
| Harm | ( हार्म ) | Hard | ( हार्ड ) |
| Farm | ( फार्म ) | Large | ( लार्ज ) |

o—ऊ, उ

| | | | |
|---|---|---|---|
| Move | ( मूव् ) | Whom | ( हूम् ) |
| Prove | ( प्रूव ) | Tomb | ( टूम् ) |

u—उ

| | | | |
|---|---|---|---|
| Bull | ( बुल ) | Put | ( पुट् ) |
| Pull | ( पुल् ) | Bush | ( बुश ) |

a का नद् उच्चारण।—औ

| | | | |
|---|---|---|---|
| Ball | ( बौल् ) | Mant | ( मौण्ट् ) |
| Tall | ( टौल् ) | Salt | ( सौल्ट ) |
| Call | ( कौल् ) | Small | ( स्मौल् ) |

अन्य स्वर वर्णोंका दूसरे स्वर-वर्णकी तरह उच्चारण।

| | | | |
|---|---|---|---|
| a=मानों o ( आ ) | | e=मानों u | ( आ ) |
| What | ( ह्वाट ) | Germ | ( जार्म् ) |

| | | | |
|---|---|---|---|
| Want | ( वाण्ट ) | Term | ( टार्म् ) |
| Was | ( वाज् ) | Serf | ( सार्फ् ) |
| i=शौर्ट ( अ ) | | o=शौर्ट o=( अ ) | |
| Sir | ( सर् ) | Love | ( लव् ) |
| Stir | ( स्टर् ) | Gloves | ( ग्लव्स् ) |
| Girl | ( गर्ल् ) | Come | ( कम् ) |
| First | ( फर्स्ट् ) | None | ( नन् ) |

u=डबल o=ऊ

Rule ( रूल् ) Truth ( ट्रूथ् ) Rude ( रूड् )

---

Go home ( गो हूम ) घर जाओ।

Lose no time ( लूज नो टाइम ) समय मत नष्ट करो।

He is kind to me ( हि इज़ काइण्ड टु मी ) वह मुझ पर दया किया करता है।

Give it to me, sir ( गिव् इट टू मी सर् ) महाशय। यह मुझे दो।

Call him by his name ( कौल हिम् बाइ हिज् नेम् ) उसे उनका नाम लेकर पुकारो।

Let us go to dine ( लेट् अस् गो टू डाइन् ) आओ हम लोग भोजन करने जायें।

The tub is full of water ( दि टब् इज् फुल् ऑव् वाटर् ) यह गमला जल से भरा है।

Do not pull the cord ( डू नौट् पुल् दि कौर्ड् ) डोरी पकड़के मत खींचो।

## DIPTHONG SOUNDS.

दो स्वर इकट्ठे होने पर उन्हें Dipthong ( डिप्थौङ्ग ) कहते हैं, और अनेक जगह उनके उच्चारण पृथक् रूपसे हुआ करते हैं।

तीन स्वर इकट्ठे होने पर उन्हें Tripthong ( ट्रिप्थौङ्ग ) कहते हैं। जैसे eau ( Beauty ) ब्यूटी।

---

## एकत्रस्थित दो-स्वरोंके उच्चारणभेद ।

*Ae*—ए    *Ai*—ए    *Ao*—ए

*Ae*rial, *Ae*ronaut    T*ai*l   R*ai*l    G*ao*l

एरिएल्, एरोनेट्    टेल्   रेल्    जेल्

*Au*—अ    *Au*—आ    *Aw*—औ

L*au*d, L*au*nch    L*au*gh   Dr*au*ght    L*aw*, S*aw*

लड्, लञ्च्    लाफ्   ड्राफ्ट्    लौ   सौ

*Ay*—ए

D*ay*, Pr*ay*,

डे   प्रे,

*Ea*—अ    *Ea*—ई    *Ea*—ए

*Ea*rth, L*ea*rn    *Ea*st, Pl*ea*d    Br*ea*k   Gr*ea*t

अर्थ्, लर्न्    ईष्ट, प्लीड्    ब्रेक्   ग्रेट्

*Ee*—ई    *Ei*—आइ वा इ    *Ei*—ई

K*ee*p, H*ee*d    *Ei*ther, S*ei*ze,    Forf*ei*t

कीप्, हीड्    आइदर् वा ईदर्   सीज्    फौरफीट्

*Ei*—एय      *Ei*—ए

Their,   Heir   Neighbour,   Reign
देयर्   एयर्   नेबार्   रेन्

*Eo*—अ      *Eo*—ई      *Eo*—ए

George,   Surgeon   People,   Leopard
जर्ज्   सार्ज्जन   पिप्ल्   लेपार्ड्

*Ew*—यु      *Ey*—ए

Few,   New   They,   Prey
फ्यु,   न्यु,   दे,   प्रे

*Ia*—आये      *Ia*—य      *Ie*—आइ

Giant,   Pliant   Diagram   Tie   Fie
जायेण्ट्,   प्लायेण्ट्   डायग्राम   टाई   फाई

*Ie*—ई      *Ie*—ए      *Ii*—आई

Field,   Chief   Friend   Genii
फील्ड्   चीफ्   फ्रेण्ड्   जिनिआई

*Iu*—यु

Iulus
युलास्

*Oa*—अ, औ      *Oa*—आ      *Oa*—ओ

Broad   Cupboard   Boat   Road
ब्रौड्   कापबोर्ड् वा काबार्ड्   बोट्   रोड्

*Oe*—अ      *Oe*—ऊ      *Oe*—ओ

Does   Shoe   Roe   Toe
डज्   शू   रो   टो

*Oi*—अ *Oo*—अ *Oo*—उ
Soil, Toil Blood, Flood Good, Tool
स्वॅल् ट्वॅन् ब्लड् फ्लड् गुड्, टुल्
*Oo*—ओ *Ou*—अ *Ou*—औ
Door, Floor Double, Thought Country, Cousi
डोर् फ्लोर् डबल् थट् कौण्ट्री कौजि
*Ou*—औ *Ou*—उ *Ou*—ओ
Thou, House Tour, Group Four, Soul
दौ हौस् टुर् ग्रुप् फोर् सोल्

*Ow*—औ *Ow*—ओ *Oy*—अय
Fowl, Town Row, Show Boy, Toy
फौल् टौन् रो शो बय् टय्

*Ua*—आ *Ua*—आ
Guard, Guardian Quarry, Square
गार्ड् गार्डियन् क्वारी स्क्वार्

*Ue*—अ *Ue*—ए
Conquer Guess, Guest
कङ्कर गेस् गेस्ट्

*Oi*—ये *Oi*—आइ *Oi*—इ
Query Guide, Guise Build, Guild
क्वेरी गाइड् गाइज् बिल्ड् गिल्ड्
*Ui*—उ *Ui*—वो
Fruit, Juice Nuisance Quick
फ्रुट् जुस् न्यीडेन्स् क्वीक्

TRIPTHONG SOUNDS.

## एकत्रस्थित तीन स्वरोंके उच्चारणभेद।

*Eau* { (श्रो) *Beau* वो   *Iew*—यु
(यु) *Beauty* बुटी *View* व्यु

*Ieu*—यु
Adi*eu*
एड्यु

*Wai*—वे
S*wai*n
स्वेन

---

## अनुच्चारित (*SILENT*) अक्षर।

| | | |
|---|---|---|
| 'b' silent | 'c' silent | 'd' silent |
| debt, doubt | muscle, scent | hedge, judge |
| डेट्‌ डउट्‌ | मसल्‌ सेण्ट्‌ | हेज्‌ जज्‌ |
| 'g' silent | 'h' silent | 'k' silent |
| gnat, sign | hour, honour | know, knife |
| नैट्‌, साईन | आवर्‌, अनर्‌ | नो, नाईफ |
| 'l' silent | 'n' silent | 'p' silent |
| could, talk | hymn, column | psalm, ptolemy |
| कुड्‌, टक्‌ | हिम्‌, कलम्‌ | साम्‌, टलेमि |
| 's' silent | 't' silent | 'ch' silent |
| Island, viscount | match, epistle | schedule, yatch |
| आइलेंड्‌, वीकौण्ट्‌ | मैच्‌, एपिसल्‌ | शिड्यूल्‌, यैट |

| 'gh' silent | 'th' silent |
|---|---|
| ought, high | asthama, isthmus |
| ऑट्, हाई | ऐज़मा, ईस्मस् |

'ue' silent

tongue, rogue

टङ्ग, रोग्

## व्यञ्जन वर्ण (CONSONANT) का अलग अलग उच्चारण।

| | | |
|---|---|---|
| *c*=क् | *c*=स् | *g*=ग |
| epic, lac | face, cell | give, goat |
| एपिक्, लैक् | फेस, सेल् | गिव्, गोट् |
| *g*=ज | *s*=स् | *s*=ज |
| gem, germ | side, site | rise, nose |
| जेम, जार्म् | साईड,साईट | राईज, नोज |
| *th*=थ् | *th*=द | *ch*=च् |
| thin, thread | this, that | chair, cheer |
| थिन, थ्रेड् | दिस्, दैट | चेयर, चीयर |
| *ch*=क् | *gh*=ग | *gh*=फ् |
| chord, school | aghast ghastly | laugh, rough |
| कोर्ड, स्कूल | एघैस्ट, घैस्ली | लाफ, राफ |

C ( सि )—a, o, u, l, r, t के पर या पूर्वमें रहनेसे प्राय "क" की तरह उचारण होता है। और e, i तथा y के पहिले रहनेसे "स" की तरह उचारण होता है। यदि ea.

प्रभृतिके पहिले रहे, तो उसका उच्चारण "श" की तरह
आ करता है। जैसे Ocean ( ओशन् ) Social ( सोशेल )
ादि।

D ( डि )—शब्दके शेषमें ed रहनेसे प्रायः t की तरह
ारण होता है, जैसे—Blessed ( ब्लेस्ट् ) Passed ( पास्ट् )
ि कभी "ज" की तरह जैसे—Soldier ( सोल्जर )।

G ( जि )—a, o, u, l, r, t के पहिले रहनेसे "ग" की
ह उच्चारण होता है, e, i, y के पहिले रहनेसे "ज" की
ह उच्चारण होता है। जैसे—gender ( जेण्डर ) ginger
ञ्जर ) gymnastic ( जिमनेष्टिक )।

S ( एस )—इसका उच्चारण कभी कभी "श" की तरह
ा है। जैसे—Sure ( श्यूर ), Sugar ( शुगार )।

T ( टि )—ia के पहिले रहनेसे इसका उच्चारण sa "श"
तरह होता है, जैसे—Partial(पार्शल्), Martial (मार्शल),
पहिले रहनेसे कभी कभी "च" की तरह उच्चारण होता
-Natur ( नेचर् ), Mature ( मेच्योर् )।

W ( डबल्यु ) यह शब्दके पहिले रहनेसे "व" की तरह
ारण होता है। जैसे—Water ( वाटर ), Work ( वर्क् ),
कभी यह अनुच्चारित रहता है। जैसे—Grow ( ग्रो ),
w ( ब्लो ), अन्यत्र जैसे—now, how लेकिन शब्दके पहिले
ें w रहनेसे और उसके बादको r रहनेपर उच्चारण नहीं
ा, जैसे—Wrap ( रैप् ), Wrong ( रौङ्ग )।

अधिकांश E पर्यान्त शब्दके शेषकी E उच्चारित नहीं
ी, जैसे—Have हैभ् Gave गेभ्, Large लार्ज, George
, Code कोड्, Candle केण्डिल्, Little लिटल्, Fade
Arise एराइस, Advice एडवाईस, Mote मोट्,

Routine रुटिन, Pleasure प्लेजर, Prove प्रुभ, Able एबल, Notice नोटिस इत्यादि, केवल Simile सिमिल Synecdoche (सिनेकडकि) शब्दके अन्तको "E" उच्चारित होती है।

यदि शब्दके अन्तस्थित "E" वर्णके अव्यवहित पूर्वमें R रहे, और उस "R"के अव्यवहित पूर्वमें या अन्य वर्णव्यवधानमें E या A स्वर रहे, तो उक्त अन्तकी E उक्त उपान्तस्थित R के पूर्ववर्ती आरकी भांति उच्चारण होती है, जैसे—Rare रेयर, Care केयर, Here हियर, There दियर, Mere मियर, Theatre थियेटर, Saltpetre सौलटपिटर, इत्यादि। अन्यत्र जैसे Bore बोर, Procure प्रोक्युर, Pleasure प्लेजर, Tire टायर, Lyre लायर, Square स्क्वायर, Figure फिगर इत्यादि। इसही प्रकार शब्दके अन्तकी "E" उपान्तसे "L" रहनेसे भी "L" की तरह उच्चारण होगी, जैसे—Angle ऐङ्गिल, Apostle ऐपोसल इत्यादि।

कोई कोई शब्द उच्चारण करनेमें उसके बीचमें रुकनेका अवसर नहीं रहता। किसी शब्दका बीचमें एकबार, कहीं दो बेर और कहीं और भी अधिक बेर तक ठहरा जाता है। कोई शब्दको उच्चारण करनेमें जितनी दफे ठहरा जाय, उसमें उतने ही शब्दांश या Syllable का होना जानो।

Syllable—शब्दांश या मात्रा। किसी शब्दांश जो अंश एकबेर उच्चारण होता है, उसे Syllable या शब्दांश कहते हैं। जैसे—Sub stance सबस्टेनस।

जिस शब्दमें एक ही Syllable रहता है, उसे Mono-syllable मनो सिलेबिल का वाक्य कहते हैं, जैसे—Rat रैट, Hem हेम।

जिस शब्दमें दो Syllable रहते हैं, उस Dis-syllable

डिस सिल बिल का वाक्य कहते है, जैसे—Rub-ber रबर, Mon-key मङ्कि।

जिस शब्दमें तीन Tyllable रहते हैं, उसे Tri syllable ट्रि सिलेबिल का वाक्य कहते हैं, जैसे—Lah ces-ter लङ्केस्टर।

जिस शब्दमें चार या उससे भी ज्यादे Syllable रहते हैं, उसे Poly-syllable पौलि-सिलेबिल का वाक्य कहते हैं, जैसे—Jus-ti fication जस्टिफिकेशन।

अङ्गरेजी शब्द उच्चारण करनेमें किसी किसी स्थान विशेष स्पष्ट करके या शक्त जोर देकर उच्चारण करना होता है। से Ac cent ऐक्सेण्ट कहते हैं। ये accent केवल Vowel ऊपर अथवा निर्दिष्ट vowel के परवर्ती Consonant के पर पड़ा करते हैं।

(पुस्तिकी अङ्गरेजी सीखनेके लिये कितने ही सुगम करनेके पद सन्निवेशित हुए, इसमें बनान (हिज्जा) और अर्थ गमें सौभाग्य होगी।)

---

## WORDS OF TWO SYLLABLES

दो पदके वाक्य।

| | | | |
|---|---|---|---|
| Ab-sent | ऐबसेण्ट | Pas-sage | पसेज |
| Bas ket | बासकेट | Doc-tor | डौक्टर |
| Ans-wer | ऐन्सर | Ob-ject | आबजेक्ट |
| Ac-cent | ऐक्सेण्ट | Chap-ter | चैपटर |
| Af-ter | आफटर | Scho lar | स्कलर |
| Bed ness | बेडनेस | Co tage | कौटेज |

पाठ।

He was absent ( हि वाज् ऐबसेण्ट् ) वह गैरहाजिर था।

A basket full of mangoes (ए बासकेट् फूल् आव् मेङ्गोज्) आमसे भरी एक टोकरी।

Doctor came to me ( डौक्टर केम टु मि ) डौक्टर मेरे पास आया था।

Ram is a good scholar ( राम इज ए गुड स्कालर ) राम एक अच्छा विद्यार्थी है।

---

शब्दके शेषमें y शब्दका उच्चारण "इ"

| | | |
|---|---|---|
| Baby बेबि | Daily डेलि | Likely लाइकलि |
| Safely सेफलि | Finely फाइनलि | Tiny टाइनि |
| Glory ग्लोरी | Tidy टाइडि | Lazy लेजि |
| Rainy रेनि | Starry स्टारि | Kindly काइन्डलि |

पाठ।

A sweet baby ( ए स्वीट बेबि ) एक मनोरम बालक।

A lazy boy ( ए लेजि बय ) एक आलसी बालक।

A rainy day ( ए रेनि डे ) एक बदरीला दिन।

He speaks very kindly ( हि स्पिक्स वेरि काइन्डलि ) वह खूब सदयभावसे बात करता है।

---

FIRST SYLLABLE SHORT.

पहिले वाक्यांशका ह्रस्व उच्चारण।

| | | |
|---|---|---|
| Able एबिल | Idle आइडिल | Table टेबिल |
| Stable स्टेबिल | Bible बाइबिल | Eagle ईगिल |

पाठ।

An able man ( एन एबिल मेन ) एक लायक मनुष्य।
He is an idle boy ( हि इज् ऐन आइडिल बय् ) वह एक आलसी बालक है।

## BOTH THE SYLLABLE SHORT

दोनों वाक्यांशका शौर्ट उचारण।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| At tend | एटेण्ड | It-self | इटसेल्फ | Con cert | कनसार्ट |
| Ex cel | एक्सेल् | Dis tress | डिस्ट्रेस् | Unfit | अनफिट् |
| Con fess | कनफेस् | Un-til | अनटिल् | In-struct | इनस्ट्रक्ट |

पाठ।

Attend to your duty ( एटण्ड टू योर ड्यूटी ) अपने कर्तव्य कार्योंमें मन लगाओ।

Try to excel others in doing good ( ट्राई टू एक्सेल् अदर्स इन् डुइङ्ग गुड् ) सत्कार्य करके दूसरोंके पराभवकी चेष्टा करो।

Be content with what you have ( बि कण्टेण्ट् विथ ह्वाट् यू हैव् ) जो तुम्हारे है, उसीमें सन्तुष्ट रहो।

## BOTH SYLLABLE LONG

दोनो वाक्यांशका दीर्घ उचारण।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| Be have | बिहैभ् | Be-lieve | बिलीभ् | Re pose | रिपोस् |
| Re-late | रिलेट् | Re ceive | रिसीव् | Be-fore | बिफोर् |
| Re-fuse | रिफ्यूज् | Be-low | बिलो | De-lay | डिले |

पाठ।

Behave well ( बिहेभ वल् ) सद्व्यवहार करो।
Think before you speaks ( थिङ्क बिफोर् यू स्पीक्स् ) बोलनेके पहिले विचार करो।

---

## FIRST SYLLABLE SHORT, SECOND LONG

प्रथम वाक्यांश ह्रस्व, दूसरा दीर्घ।

A-fraid एफ्रेड् A buse एब्यूस् Sur-prise सरप्राइस
Un-ripe अनराइप A wake एवेक A-lone एलोन्
A-gain एगेइन् In cline इन्क्लाइन Sup port सपोर्ट.

पाठ।

Unripe fruit is not wholesome (अनराइप फ्रूट इज् नौट होलसम् ) बिना पका फल खानेसे बोमारी होती है।
Awake, it is time to get up ( एवेक इट इज् टाइम् टू गेट अप ) जागो, उठनेका समय हुआ है।

---

## FIRST SYLLABLE LONG, SECOND SHORT.

प्रथम वाक्यांश ह्रस्व, दूसरा दीर्घ।

Be gin बिगिन् E-nough एनाफ Be long बिलौङ्ग
Re turn रिटर्न Res pect रेस्पेक्ट Pro-tect प्रोटेक्ट

पाठ।

Come, begin your work ( कम् बिगिन् योर वर्क ) आओ अपना काम आरम्भ करो।

Now you have done enough ( नौ यू हैव् डौन् एनाफ् ) तुमने यथेष्ट किया है ।

---

दो Syllable के शब्द का एक Syllable की तरह उच्चारण।

| | | | |
|---|---|---|---|
| Beg-ged | ( बेगड् ) | Kill ed | ( किल्ड् ) |
| Lov ed | ( लोभ्ड् ) | Call-ed | ( कल्ड् ) |
| Sav ed | ( सेभ्ड् ) | Mov-ed | ( मुभ्ड् ) |

---

दो Syllable की तरह उच्चारण।

| | | | |
|---|---|---|---|
| Mend ed | ( मेन्डेड् ) | Load ed | ( लोडेड् ) |
| Halt-ed | ( हैल्टेड् ) | Wast ed | ( वेस्टेड् ) |
| Mind ed | ( माइण्डेड् ) | Tast ed | ( टेष्टेड् ) |

---

## WORDS OF THREE SYLLABLES

तीन शब्दांशयुक्त शब्द ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| Al pha-bet | ( ऐल् फा बेट ) | A va rice | ( [illegible] ) |
| Ca-bi-net | ( कै बि नेट ) | Go vern or | ( [illegible] ) |
| Ca ta-logue | ( कै-टे लोग् ) | Tra-vel-ler | ( [illegible] ) |
| Gar den-er | ( गार-डेन् यार ) | Mi nis ter | ( [illegible] ) |

---

और ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| Cru-ci fy | ( क्रु-सि-फाइ ) | Glo ri fy | ( [illegible] |
| Po e-try | ( पो ए ट्रि ) | [illegible] | ( [illegible] |

पहिला दूसरा शोर्ट, शेष लोङ्ग।

| | |
|---|---|
| Af ter-wards ( आफ् टर् वार्डस) | Com-pa ny (कम्-पे-नि) |
| But-ter-fly ( बट-टर-फ्लाइ ) | Con-tra ry (कन्-ट्रे-रि) |
| Sa-tis-fy ( से-टिस्-फाइ ) | Po-ver-ty ( प-वर्-टि ) |

---

पहिला दूसरा लोङ्ग, शेष शोर्ट।

| | |
|---|---|
| Beau-ti-ful ( ब्यू-टि-फूल् ) | Glo-ri-ous ( ग्लो-रि-यस् |
| Vi-o-lent ( वाइ-य लेण्ट ) | Du-ti-ful ( ड्यू-टि फुल ) |

---

पहिला लोङ्ग, दूसरा तीसरा शोर्ट।

| | |
|---|---|
| E-ne-my ( ए-नि-मि ) | Har-mo ny ( हार-मो नि ) |
| Rec-ti-fy ( रेक्-टि-फ्लाइ ) | Sig-ni fy (सिग् नि-फाइ) |
| Al-man-ac ( येल्-मे-नैक्) | Di-a-mond (डाइ-ए-मण्ड ) |

---

दूसरा शोर्ट, पहिला और तीसरा लोङ्ग।

| | |
|---|---|
| Al-rea-dy ( अल्-रे-डि ) | Grate-ful ly (ग्रेट्-फु लि ) |
| I vo-ry ( आइ-भो-रि ) | Pri-vate-ly ( प्राइ-भेट-लि ) |

---

दूसरा लोङ्ग, पहिला और तीसरा शोर्ट।

| | |
|---|---|
| A-ni mal ( ए-नि मेल् ) | Ac-ci-dent (येक् सि-डेण्ट ) |
| Me-di cine ( मे-डि-सिन् ) | In-no tent ( इन्-नो-सेण्ट ) |
| Dis-a gree ( डिस्-ए-ग्रि-) | In cor-rect ( इन्-कर्-रेक्ट ) |
| Dis o-bey ( डिस्-व-बे ) | En-ter tain ( इन्-टर्-टेन् ) |
| Re-pre-sent( रि-प्रे जेण्ट | O ver-flow ( वो वर्-फ्लो ) |
| Con-tra-dict(कन्-ट्रा डिक्ट) | Un-der-take (अन् डर् टेक) |
| In-ter mix ( इन्-टर् मिक्स) | Un'der stand( अन् डर् ष्टेण्ड) |

( ti, ci और si का "स" की तरह उच्चारण। )

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| Acion | येकसन् | Mission | मिसन् | Version | वेर् सन् |
| Pension | पेन्सन् | Partial | पारसियल् | Option | अप्सन् |
| Ancient | ऐन्सेयट | Caution | कसन् | Lotion | लोसन् |
| Station | ष्टेसन् | Portion | पोर्सन् | Gracious | ग्रेसस् |
| Patient | पेसेण्ट | Hosier | होसियर् | SPecial | स्पेसियल |

---

( Poly Syllable या बहुतेरे शब्दांशयुक्त शब्द )

Af-fec ti-on (अ्या फेक् सन् )
Con di ti on ( कन्-डि-सन् )
Cha-ri-ta-ble ( चै-रि टे-बिल् )
Ho-nour-a ble ( अ-नार्-ए बिल् )
Dan-ger ous ly ( डेन्-जर-अस-लि )
Ca-pa ci-ty ( के-पा-सि टि )
Su-pe ri-or ( सु-पि रि-अर् )
E-pe-de-mic ( ए-पि-डे-मिक् )
Com-po-ni on ( कम् प-नि-अन् )
De vo ti on ( डि-वो सन् )
Mi-ser-a-ble ( मि-ज़र-ए-बिल् )
Ve-ge ta ble ( वि-जि टे बिल् )
Or di na-ry ( अर्-डि नै-रि )
Re di-cu-lous ( रि-डि-क्यु-लस् )
La-bo-ri-ous ( ले बो-रि अस् )
In-of fen-sive ( इन् अव् फे न् सिव् )

---

नीचे लिखे शब्दोंके उच्चारण प्राय एक तरहके हैं
लेकिन वर्णविन्यास और अर्थ अलग हैं।

All ( औल् ) सब।
Awl ( ,, ) लिनवारी।
Air ( एयर् ) वायु, हवा।
Eae ( ,, ) पहिले, आगे।
Heir ( ,, ) उत्तराधिकारी।
Ascent ( एसेंएट् ) ऊपर उठना।
Assent ( एसेंएट ) सम्मति
Attendance ( एटेण्डेन्स् ) हाजिर
Attendance ( ,, ) अपेक्षा करनेवाला।
Bare ( बेयर् ) उलङ्ग, नंगा
Bear ( ,, ) भालू।
Bear ( ,, ) ढोना।
Bear ( वोट् ) आघात करना।
Bear ( ,, ) वृक्ष विशेष।
Berry ( बेरि ) फल विशेष।
Burry ( ,, ) कर देना।
Baer ( वियर् ) मद्य विशेष।
Blew ( ब्लू ) हवा करना।
Blue ( ,, ) रङ्ग विशेष।
Boar ( वोर ) शूकर।
Bore ( ,, ) छेद करना।

Alter ( औलटर् ) यज्ञवेदी।
Altar ( ,, ) बदलना।
Bough ( बौ ) वृक्षको शाखा
Bow ( ,, ) नत होना
Bread ( ब्रेड् ) रोटी।
Bred ( ,, ) शिक्षित करना।
Cell ( सेल् ) कुटी।
Sell ( ,, ) बिक्री करना।
Sale ( ,, ) विक्रय।
Sent ( सेएट् ) भेजना, करना।
Scent ( ,, ) गन्ध।
Ceiling ( सिलिङ्ग )छाद।
Sealing ( ,, ) मोहर करना।
Coarse ( कोर्स ) अपरिष्कार।
Course ( ,, ) गति, पथ।
Complemnet ( कम्प्लिमेंट्) पूर्ण संख्या।
Complement ( ,, ) विनय।
Dear ( डियर् ) प्रिय, महार्घ।
Deer ( ,, ) हरिण।
Dew ( ड्यू ) शिशिर।
Due ( ,, ) देना।
Faint ( फेएट् ) क्षीण।
Feint ( ,, ) छलना।

Fair ( फ़ियर ) ठीक, न्याय। Kenw ( न्यू ) जानते थे।
Faer ( ,, ) भाड़ा। New ( न्यू ) नया।
Flea ( फ़्लि ) कीट विशेष। Lead ( लेड ) मीसा।
Flee ( ,, ) भागना। Lea ( ,, ) चलना।
Foul ( फ़ाउल् ) अपरिष्कार। Lessen ( लेसेन् ) लोप।
Fowl ( ,, ) मुरगी। Lesson ( ,, ) पाठ।
Gilt ( गिल्ट् ) गिल्टी,मुलम्मा। Mean ( मीन् ) नीच।
Guilt ( ,, ) दोष। Mien ( ,, ) आकृति।
Hart ( हार्ट ) हरिणका बच्चा। Meat ( मीट् ) मांस।
Heart ( ,, ) अन्तःकरण। Meet ( ,, ) मुलाकात करना।
Heir ( हेयर् ) वारि। Mete ( ,, ) परिमाण करना।
Hare ( ,, ) खरगोश, शशक। Oar ( वोर् ) दांड़।
Heal ( हील् ) सुखाना। Ore ( ,, ) धातु।
Heel ( ,, ) पैरकी एड़ी। Peace( पिस् ) शान्ति।
Hear ( हियर् ) सुनना। Piece( ,, ) टूकरा।
Here ( ,, ) यहां। Place( प्लेस ) स्थान।
Hew ( ह्यू ) काटना। Plaice ( ,, ) मछली विशेष।
Hue ( ,, ) रङ्ग। Pray ( प्रे ) प्रार्थना करना।
Hole ( होल् ) गढ़ा। Prey ( ,, ) शीकार।
Whole ( ,, ) समुदाय। Raise ( राइज् ) उठाना।
Reign ( रेइन् ) राजत्व। Rays ( ,, ) सूर्यकी किरण
Rain ( रेइन् ) वृष्टि। Raze ( ,, ) ध्वंस करना।
Rain ( ,, ) लगाम। Steal ( ष्टील् ) चोरी करना।
Rest ( रेष्ट ) विश्राम। Steal ( ष्टील् ) इस्पात लोहा।
Wrest ( ,, ) वश करना। Straight ( ष्ट्रेट् ) सीधा।
Right ( राइट् ) ठीक। Strait ( ,, ) मजारनी।

| | |
|---|---|
| Rite ( राइट् ) क्रिया विशेष। | Tail ( टेल् ) पूंछ। |
| Write ( ,, ) लिखना। | Tale ( ,, ) कहानी। |
| Sail ( सेइल् ) पाल। | Tell ( ,, ) कहना। |
| Sale ( , ) बेचना। | Their ( देअर् ) उनका। |
| Scene ( सीन् ) दृश्य। | There ( ,, ) वहाँ। |
| Seen ( ,, ) देखना। | Too ( टू ) और। |
| Sea ( सि ) समुद्र। | Two ( ,, ) दो संख्या। |
| See ( , ) देखना। | Vain ( भेन् ) वृथा। |
| Sow ( सो ) बोना। | Vein ( ,, ) नस। |
| Sew ( ,, ) सिलाई करना। | Waist ( वेष्ट ) कमर। |
| Sole ( सोल् ) पैरका तलवा। | Waste ( ,, ) नष्ट। |
| Soul ( , ) आत्मा। | Weak ( वीक् ) क्षीण। |
| Some ( सम् ) कोइ एक। | Week ( ,, ) सप्ताह। |
| Sum ( ,, ) समष्टि। | Yew ( यू ) वृक्षविशेष। |
| Son ( सन् ) पुत्र। | You ( ,, ) तुम। |
| Sun ( ,, ) सूर्य्य। | Ewe ( ,, ) भेड़। |

## CHAPTER V.

## पांचवा अध्याय।

---

### ETYMOLOGY

अङ्गरेजीमें जितने तरहके Word वाक्य है, वे सात हिस्सेमे बँटे है इस एक एक हिस्सेको Part of Speech (पार्ट अव् स्पीच्) कहते हैं। जैसे—Noun (नाउन्) विशेष्य, Adjective (ऐड्जेक्टिव) विशेषण Pronoun (प्रोनाउन) सर्वनाम, Verb (वार्ब्) क्रिया, Adverb (ऐडवार्ब) क्रिया-विशेषण, Preposition (प्रिपोजिसन्), Conjunction (कन्जनक्सन्) अव्यय।

### ARTICLE (विशेष्य निर्णायकपद)।

जिसके मददसे Noun (विशेष्य) की विशेष रीतिसे निर्णय किया जाता है, उसे—Artice (आर्टिकेल) कहते हैं। जैसे—a, an * और the

---

*One (वन्) और a (ए) अथवा an (ऐन्) इन दोनोंके अर्थ एक ही समझमें आते हैं, लेकिन् असलमें ऐसा नहीं है। one कहने से एक संख्या मात्र जानी जाती है, उससे ज्यादे नहीं। जैसे—Give me one book (गिव् मी वन् बुक) मुझे एक किताब दो, लेकिन दो वा तीन मत देना। और Give me a book (गिव मी ए बुक्) कहनेसे समझना कि, Book कहनेसे जो चीज जानी जाय अर्थात् Grammar

Article ( आर्टिकेल् ) दो प्रकारके हैं, Definite ( डेफ़िनिट् ) निर्दिष्ट और Indefinite ( इन्डेफ़िनिट् ) अनिर्दिष्ट।

1 निर्दिष्ट अच्छी प्रकार जानना समझाने के लिये Singular ( सिंगुलर ) एक बचनान्त और Plural ( प्लुरल् ) बहु बचनान्त Noun के पहिले Definite Article 'the' बैठता है। जैसे—"Shut *the* door" ( सट दि डोर ) "दर्वाजा बन्द करो" कहनेसे समझना होगा की, "दर्वाजा" बाक्य जो कहा गया, वह अच्छी प्रकार जाना हुआ है। उस प्रकार Eat the grapes ( इट् दि ग्रेप्स ) अंगूरोंको खाओ। Give me the books ( गिव् मी दि बुक्स ) मुझे वे पुस्तकें दो इत्यादि।

2 "अनिर्दिष्ट" अर्थात् "कोई एक" समझाने को Singular Noun के पूर्वमें Indefinite ( इनडेफिनिट् ) Article ( आर्टिकेल ) a ( ए ) अथवा an ( ऐन ) बैठता है। जैसे— Give me a book ( गिव् मी ए बुक ) "मुझे एक पुस्तक दो" कहनेसे समझना होगा की, कोई निर्दिष्ट पुस्तक देनेको नहीं कहा जाता है जो हो वही दो अर्थात् पुस्तकें मेंसे एक पुस्तक दो। पुस्तकके सिवाय अन्य किसी चीजमेंसे एक वस्तु मत देना। उसी भांति Eat an orange (इट् ऐन् अरेञ्ज) एक नारङ्गी खाओ।

3 Singular Noun का पहिला अक्षर Consonant ( व्यञ्जनवर्ण ) होनेसे उसके पूर्वमें a ( ए )बैठकर उस Noun का "कोई एक" को समझाता है। जैसे—A boy ( ए बय् )

( ग्रेमार ), Geography ( ज्यग्रेफी ) अथवा Arithmetic ( अरथेमेटिक ) उन दो में को एक पुस्तक दो और कुछ न देना a अर्थबोधक और one संख्याबोधक है।

एक बालक; उसे छोड़के एक लड़की, नहीं समझी जाती। A cow ( ए कौ ) एक गऊ इत्यादि।

4 जिस Singular Noun का पहिला अक्षर vowel ( वऊवेल् ) स्वर-वर्ण हो, उसके पूर्वमें *an* ( ऐन् ) बैठता है। जैसे—An *ant* ( ऐन् ऐण्ट ) एक चीटी। An ox ( ऐन् अक्स ) एक बैल। An egg ( ऐन् एग् ) एक अण्डा, इत्यादि। लेकिन् Singular Noun का अक्षर vowel ( वऊवेल् ) होने पर भी यदि उस vowel का उच्चारण "U" के दीर्घ उच्चारणको भांति हो, तो उसके पूर्वमे a ( ए ) बैठेगा। जैसे—a Europeon ( ए यूरोपियन ) एक यूरोपवासी। a ewe ( ए यू ) एक भेड़। a unit ( ए यूनिट् ) एकक् संख्या इत्यादि।

5. Singular Noun का पहिला अक्षर यदि *h* रहे और उस *h* का यदि उच्चारण न हो, तो उसके पूर्व *an* बैठता है। जैसे—an hours( ऐन् आवर ) एक घण्टा समय। और जिस Consonant का उच्चारण करनेके समय मूलमें vowel ( वऊवेल ) स्वरको भांति उच्चारण किया जाय, उसके पूर्वमें *an* बैठता है। जैसे—*an* M. A. एम् ए. पास किया हुआ मनुष्य। इस जगह M. उच्चारण करनेके समय उसके मूलमे "ए" उच्चारण हुआ है।

6 श्रेणीवाचक Singular Noun के पूर्वमे *the* बैठकर सम्पूर्ण श्रेणीका ही बोध कराता है। जैसे—*the* cow is useful ( दि कौ इज यूज्फूल् ) गौ उपकारी है। यहां Cow शब्द Singular होने पर भी *the* के साथ मिल कर गऊकी श्रेणी ( जाति ) समझी गई।

7. जातीय नामके पूर्वमें सदा *the* व्यवहृत हुआ करता

है। जैसे the English ( दि इङ्गलिश् ) अङ्गरेज जाति। the French ( दि फ्रेञ्च् ) फरासी जाति। the Chinese Produce tea ( दि चाइनिज् प्रड्यूस् टि ) चीनके लोग चा उत्पन्न करते हैं, इत्यादि। लेकिन् जातीय नामके पूर्वमें the व्यवहार न करनेसे जातिका बोध न हो कर उनकी भाषा समझी जाती है। जैसे—French ( फ्रेञ्च ) फरासी भाषा, Greek ( ग्रीक ) ग्रीक देशीय भाषा।

8, Adjective ( ऐड्जेक्टिव ) के पूर्वमें the बैठकर Class noun ( क्लास् नाउन ) जातिवाचक विशेष्य होता है और वह बहुवचन ( Plural ) समझा जाता है। जैसे— Blessed are *the meek* ( ब्लेसड् आर दि मीक् ) सुशील लोक धन्य है।

9 जिस Noun से केवल एक ही वस्तु समझी जाती है, उसके पूर्वमें *the* देना होता है। जैसे—the sun ( दि सन् ) सूर्य। the moon ( दि मून् ) चन्द्रमा।

10 नदी, पर्वतश्रेणी, समुद्र, प्रणाली प्रभृतिके पूर्वमें the देना होता है। जैसे—*The* Ganges ( दि गांजेस् ) गङ्गा नदी। the Himalayas ( दि हिमालयस् ) हिमालय पर्वत श्रेणी। श्रेणी बोध न हो कर जिस वाक्यमें एक ही पहाड़ समझा जाय, उसके पूर्वमें the ( दि ) नहीं बैठता। जैसे— Etna is a volcano ( एट्ना इज ए वैल्कानो ) एट्ना एक ज्वालामुखी पहाड़ है।

11. Duke ( ड्यूक् ), Earl ( आरल् ), Moharaja ( महाराजा ) प्रभृति उपाधिबोधक शब्दसे जब व्यक्तिविशेष समझा जाता है, तब उसके पूर्वमें the देना होता है। जैसे—the Duke of Wellington इत्यादि।

## NOUN ( विशेष्य ) ।

जिस शब्दसे किसी मनुष्य, वस्तु, स्थान अथवा अन्य किस वस्तुका नाम जाना जाय, उसे Noun कहते है। जैसे—Syam श्याम्, Horss ( हर्स ) घोड़ा, Calcutta कलकत्ता, Book ( बुक् ) पुस्तक इत्यादि।

Noun पाच भागमें विभक्त हैं। जैसे—( 1 ) Prope noun, ( 2 ) Common noun, ( 3 ) Material noun, ( 4 Collective noun and ( 5 ) Abstract noun.

1. जिस Noun से केवल एक निर्दिष्ट व्यक्ति, स्थान वा पदार्थका नाम जाना जाय, वह Proper noun है। जैसे—Ram, Calcutta, Kohinur

2. जिस Noun से एक जातीय पदार्थके प्रत्येक को समझा जाता है, उसे Common noun कहते हैं। जैसे—Boy River, Horse

3. जिस पदार्थों की पृथक् नहीं किया जाता, उनके नामको Material noun कहते हैं। जैसे—Water, Silver, Gold आदि। Water कहनेसे यहां जितना water है, सब समझा जाता है। उसही प्रकार Silver, Gold बोलनेसे यहां जितना silver, gold है, समझा जाता है।

4 जिस Noun से अनेक व्यक्ति या वस्तु एकही अर्थमें व्यवहृत हों, उसे Collective noun कहते हैं। जैसे—flock, army, fleet,

5. जिस Noun से किसी व्यक्ति या वस्तुका गुण अथवा अवस्था तथा कोई कार्य समझा जाय, उसे Adstract noun कहते हैं। जैसे—Health, sweetness, sleep, kindness modesty,

## NUMBER ( वचन )।

जिसके द्वारा संख्या वा परिमाण जाना जा सकता है, अङ्गरेजी में उसे Number कहते हैं। Number दो प्रकारके हैं ; Singular ( एकवचन ) और Plural ( बहु वचन )। एक ही समझा जानेसे Singular, और दो तथा उससे ज्यादे समझे जानेसे Plural number होता है।

साधारण रीतिसे Plural करना हो,तो Singular number के शेष में एक S लगाना होता है। जैसे—Book ( Singular ) है, और books ( plural )

जिस singular noun के शेष में s, z, x, sh वा ch ( च ) रहता है, उसके शेष में es लगा कर plural करना होता है। जैसे—pass ( पास, passes ; fox (फक्स) foxes ; Bunch (बन्च्) Bunches इत्यादि। ch का उच्चारण "क" की भांति होनेसे शेष में केवल s ही देना होता है। जैसे—stomach ( singular ) "स्टमाक्" एकवचन, stomachs ( Plural ) "स्टमेक्स" बहुवचन।

जिस noun के शेषमें F अथवा fe रहे,उसे plural करना हो, तो f अथवा fe के स्थान ves बैठना होता है। जैसे—thieve ( चोर ) thieves ; life ( जीवन ) lives.

जिस वाक्य के शेषमें y रहे और y के पूर्वमें consonant हो, तो उसकी y को बदलके "ies" देकर Plural करना होता है। जैसे—Baby (singular) Babies ( plural ) ; लेकिन y के पूर्वमें vowel रहनेसे केवल "s" देना होगा। जैसे—Toy ( खिलौना ) Toys ( Plural ), बहुत से noun के plural ऊपर लिखे नियमसे नहीं होते।

| *Singular* | *Plural* |
|---|---|
| Man मनुष्य। | Men मनुष्यों। |
| Child बालक। | Children लड़कों। |
| Ox बैल। | Oxen बैलों। |
| Cow गऊ। | Kine गौवों। |
| Foot पाँवका तला। | Feet पावोंके तलवे। |
| Goose राजहंसी। | Geese राजहंसियों। |
| Tooth दांत। | Teeth दांतों। |
| Mouse चूहा। | Mise चूहों। |

कितने ही number के दो दो Plural और उन दोनों Plural के अलग अलग अर्थ होते हैं। जैसे—

| *Singular* | *Plural* |
|---|---|
| Brother | Brothers ( ब्रादर्स ) सहोदरगण। |
| | Brethern (ब्रेद्रेन्) एक समाजके लोग। |
| Cloth | Cloths ( क्लाथ्स ) कई तरहके वस्त्र। |
| | Clothes ( क्लोथ्स ) पोशाक। |
| Die | Dies ( डाइस ) मुद्राका साँचा। |
| | Dics ( डाइस ) पाशा। |
| Genius | Geniuses ( जिनियसेस् ) अति बुद्धिमान् मनुष्य लोग। |
| | Genii ( जिनियाई ) उपदेवता। |
| Fish | Fish ( फिश् ) अलग अलग जातिकी मछलियां। |
| | Fishes ( फिशेस ) मछलोकी संख्या। |

| *Singular* | *Plural* |
|---|---|
| Pea | Peas ( पिज् ) अलग अलग मटरों । |
| | Pease ( पीज् ) कितनी एक मटर । |
| Shot | Shot ( सट् ) गोला सब । |
| | Shots (सट्स) जितनी बार गोला छूटे । |

कितने ही noun सर्वदा Plural रहते हैं। जैसे—aborigines ( एब्‌रिजिनस् ) आदिम निवासी। antipodes ( एण्टिपोडेस् ) भूमध्यके दूसरे पार्श्व के लोग।

Sheep, Deer, Swine इत्यादि कई एक noun के Singular और Plural समान हैं। तब singular करना हो तो इनके पूर्वमें एक a वा one बैठाना होता है। जैसे-Sheep, a sheep.

नीचे लिखे Noun सर्वदा ही Plural रूपसे व्यवहृत होते हैं।

Assets ( एसेटस् ) सम्पत्ति।
Ashes ( एसेज ) भस्म।
Bowels ( बावेल्स् ) अंतड़ी।
Calands ( कैलेण्डस् ) महीनेका पहिला दिन।
Dregs ( ड्रेगस् ) मैला।
Entrails ( एन्ट्रेलस् ) अंतड़ी।
Lees ( लीज ) सीठी।
Measles ( मीजल्स् ) घमौरी।
Nuptials ( नपसेलस ) विवाह।
Pincers ( पिन्सर्स् ) संड़सी।
Premises ( प्रिमिसेस् ) घर, मकान।
Scissors ( सिजरस् ) कैंची।

Spectacels ( स्पेक्टेकल्स ) चश्मा।
Thanks ( थैङ्क्स ) धन्यवाद।
Tidings ( टाइडिंग्स ) समाचार।
Tongs ( टङ्स ) चिमटा।
Trousers ( ट्रौजार्स ) पायजामा।
Victuals ( विट्ल्स ) खाद्य।
Vitals ( वाइटेल्स ) प्राणका शरांश।
Wages ( वेजेस ) वेतन।

Amends ( ऐमेण्डस ) क्षतिपूरण, bellows ( बेलोज ) लुहार की भाथी, gallows ( गेलोज् ) फांसीकाष्ठ, news ( न्युस ) सम्वाद, odds ( अड्स ) वैषम्य singular में व्यवहृत होते हैं।

कितने ही noun के singular में एक अर्थ और Plural में दूसरा अर्थ होता है। जैसे—

Compass ( कम्पास ) सीमा।
Compasses ( कम्पासेस ) नक्सा करनेका यन्त्र।
Corn ( कर्ण ) शस्य।
Corns ( कर्णस ) पैरका कड़ा।
Good ( गुड ) उपकार।
Goods ( गुड्स ) द्रव्य, सामग्री।
Vesper ( वेसपर ) सान्ध्य नक्षत्र।
Vespers ( वेसपरस ) सन्ध्या स्तोत्र।

Proper noun का plural नहीं होता, तब एकसे अधिक व्यक्तिका नाम समझा जानेसे उसमें plural होता है। जैसे— "Ramas" राम नामके जितने लोग हों; "Mitras" मित्र परिवार या मित्रवंश।

इस ही प्रकार और भी कितने ही शब्द हैं। वे विस्तार पूर्वक राजभाषाके दूसरे भाग मे दिये गये हैं।

दो तीन वाक्यसे जो एक वाक्य ( Compound word ) उत्पन्न होता है, उसे Plural करना हो, तो उस वाक्यके बीच जो प्रधान हो उसे ही Plural करना होता है। जैसे—Father-in-law ( फादर्-इन्-ला ) श्वशुर वाक्य ही Father in law इन तीनों वाक्योंसे उत्पन्न है और Father वाक्य ही इन में प्रधान है, इस लिये Plural करना हो, तो Fathers-in-law ( फादर्स-इन-ला ) करना होगा।

---

## GENDER ( लिङ्ग )

जैसे संस्कृतमे तीन लिङ्ग है, अङ्गरेजीमें भी वैसेही ती gender ( जेण्डर् ) हैं। पुंलिङ्ग अर्थात् Masculine ( मास्क्यूलिन् ), जैसे—man, king, horse इत्यादि। स्त्रीलिङ्ग अर्थात् Femenine ( फेमिनिन् ), जैसे—woman, queen, ma इत्यादि। Neuter (न्यूटर्), जैसे—fish, water, pen इत्यादि

कितने ही noun से स्त्री और पुरुष दोनोंही जाने जाते उन्हें Common gender ( कमन् जेण्डर् ) कहते हैं जैसे—parent, child, person

Masculine को Femenine करना हो तो तीन प्रकार रूप हुआ करते हैं ;—

( 1 ) भिन्न word व्यवहार।

Bachelor ( बेचलर् ) क्वारा। Maid ( मेड् )

Bean ( बी ) बांका Belle ( बेल् )

